सूत्र

मव्वावाहं, ठाण किं मन्नसी मुणी ॥८०॥ अत्थि एगं धुवट्ठाण, लोगग्गमि दुरारुहं॥ जत्थ नत्थिजरा मच्चु वेयणा वाहिणो तहा ॥ ८१ ॥ ठाणेइइ के वुत्ते, केसी गोयम मब्बवी ॥ केसीमेव वयततु, गोयमो इण मब्बवी ॥ ८२ ॥ निव्वाणाति अवाहाति, सिद्धी लोगग्गमेवय ॥ खेम सिव अणावाहं, ज तरंति महेसिणो ॥ ८३ ॥ तठाण सासय वास, लोयग्गमि दुरारुहा।ज सपत्ता न सोयति, भवोहत करा मुणी ॥ ८४ ॥

अर्थ

अहो गौतम—शारीरिक व मानसिक दुःख से पीडित बने हुए प्राणियों का अव्याबाध कल्याणकारी स्थान तुम कौनसा मानते हो ? ॥ ८० ॥ गौतम स्वामी उत्तर देने लगे कि लोक के अग्र भाग में एक निश्चल स्थानक रहा है कि जहां जाना महा दुष्कर है उस स्थान में जरा, मृत्यु, वेदना व व्याधि नहीं है ॥८१॥ तब केशी स्वामी कहने लगे कि वह स्थान कौनसा है ? तो गौतम स्वामी इस प्रकार उत्तर देने लगे॥८२॥ अहो केशी! उस स्थान का नाम निर्वाण है, कर्म रूपी दावानल को बुझाकर शीतलीभूत बने हुवे जीव वह स्थान प्राप्त कर सकते हैं उन के जन्म जरा मरण के स्वाभाविक दुःख दूर हो जाते हैं ऐसा स्थान महा ऋषीश्वर ही प्राप्त कर सकते हैं ॥ ८३ ॥ वह स्थान सदैव शाश्वत वास वाला व लोकाग्र में रहा हुआ है उस पर चढना अति दुष्कर है. भव रूपी ओघ के अंत करने वाले मुनि ऐसे स्थान को प्राप्त कर शोच (चिंता) करे नहीं. ॥ ८४ ॥ अहो गौतम ! आप की प्रज्ञा बहुत अच्छी है आपने मेरे सब संशय

## ॥ अष्ट प्रवचन माता नामक चतुर्विंशतितम मध्ययनम् ॥

सूत्र

अट्ठपवयण मायाओ, समिईगुत्ती तहेवय ॥पंचेव समिईओ, तओ गुत्तीओ आहिया ॥ १ ॥ इरिया भासेसणा दाणे, उच्चारे समिई इय ॥ मणगुत्ती, वयगुत्ती, कायगुत्ती य अट्ठमा ॥ २ ॥ एयाओ अट्ठ समिईओ, समासेण वियाहिया ॥ दुवालसंग जिण-

अर्थ

तेवीसवे अध्ययन में संशय की निवृत्ति करी नि संशयी जिन प्रवचन का आराधन कर सकते हैं इस लिये इस चौवीसवे अध्ययन में आठ प्रवचन कहते हैं श्री तीर्थंकर भगवानने पांच समिति व तीन गुप्ति यों आठ प्रवचन माता * के कहे हैं ॥ १ ॥ इन आठ प्रवचन के नाम कहते हैं-१ ईर्या समिति देखकर तथा प्रमार्जकर चलने का, २ भाषा समिति निर्वद्य वचन बोलने का ३ एषणा समिति-निर्दोष आहार स्थानक वस्त्र पात्र ग्रहण करने का, ४ आदान समिति भंडोपकरण यत्ना से लेना व यत्ना से रखने का, और ५ परिस्थापनीय समिति उच्चारप्रस्रवणादि यत्ना पूर्वक परिठाने का तीन गुप्ति १ मनगुप्ति दुष्ट विचार से मन को रोकना, २ वचन गुप्ति दुष्ट वचन से वचन को रोकना और ३ काया गुप्ति दुष्ट आचार से काया को रोकना यह आठ प्रवचन माता के जानना ॥ २ ॥ यह आठ प्रवचन

१ माता शब्द का अर्थ पुष्टि होता है अर्थात् संयम की पुष्टि करने वाले अथवा जिस प्रकार माता पुत्र का कल्याण करती है वैसे ही प्रवचन संयम के क्षेम के करने वाले है

॥ सयुया ते पसीयतु, भयव केसी गोयमे ॥ ८९ ॥ त्तिबेमि ॥ इति केसीगोयमिज्ज तेवीस अज्झयण सम्मत्त ॥२३॥

प्रकार सत्य मन से मोक्ष मार्ग के दर्शक केशी स्वामी व गौतम स्वामी की स्तुति कर विसर्जन हुई वैसे ही केशी स्वामी व गौतम स्वामी दोनों प्रसन्न हुए यों श्री सुधर्मा स्वामी अपने शिष्य श्री जम्बू स्वामी को कहने लगे कि जैसा मैंने भगवान महावीर स्वामी से सुना है वैसा ही तुझे कहता हूं यह केशी व गौतम स्वामी का तेवीसवा अध्ययन संपूर्ण हुआ ॥ २३ ॥

सूत्र

ष्खाय , माय जत्थ उ पवयण ॥ ३ ॥ आलंबणेण कालेण, मग्गेण जयणायया चउ कारण परिसुद्धं, संजए इरियंरिए ॥ ४ ॥ तत्थआलंबणं नाणं, दंसणं चरण तहा ॥ कालेय दिवसे वुत्ते, मग्गे उप्पहवज्जिए ॥ ५ ॥ दव्वओ खेत्तओ चेव, कालओ

अर्थ

माता के भेद संक्षेप से कहे परन्तु इन आठों प्रवचनमें भगवान कथित ही द्वादशांगी ज्ञानका समावेश होता है अर्थात् आठ प्रवचन चारित्राचार में है वह ज्ञान व दर्शन बिना नहीं होता है इस लिये मोक्ष पथ का दर्शक ज्ञानादि तीनों रत्न तथा द्वादशांग का समावेश इस में हो जाता है ॥ ३ ॥ अब इन आठ प्रवचन में से प्रथम ईर्या समिति का कथन करते हैं १ आलंबन, २ काल, ३ मार्ग ४ यतना इन चार कारनों से संयती साधु ईर्या समिति शुद्ध पालन करे ॥ ४ ॥ इन चार कारनों में प्रथम आलंबन के तीनभेद किये हैं—ज्ञान दर्शन व चारित्र अर्थात् इन तीन का आलंबन, २ ईर्या समिती का काल दिन है, अर्थात् ईर्या समिति का आचार करनेवाले दिन में ही आहार विहार करते हैं परंतु रात्रि में नहीं करते हैं कारनवशात् रात्रि में हलन चलन करे तो रजोहरण से पूंजकर करते हैं ३ ईर्या समिति का मार्ग कुपथका त्याग करने का है क्यों की कुपथ में विचरने से दीमक वगैरह के नागरे में से संयम की विराधना होवे और कंटक होने से आत्मा की विराधना होवे ॥ ५ ॥ ईर्यासमिति का चौथा कारन जो यतना है उसका द्रव्य से क्षेत्र से, काल से, व भाव से इन चारों से विस्तार पूर्वक कथन आगे करता हूं सो

आहारोवहि सेज्जाए, एए तिन्नी विसोहए ॥ ११ ॥ उग्गमुप्पायण पढमं, बीए सोहेज्जएसण ॥ परिभोयम्मि चउक्क, विसोहेज्ज जय जई ॥ १२ ॥ ओहा वहो

२ निर्दोष वस्तु ग्रहण करने में एषणा करना और ३ निर्दोष वस्तु भोगवने में एषणा करना उक्त तीन प्रकार की एषणा आहार वस्त्र प्रमुख उपधि और स्थानक पाट पाटला में करना यों २ प्रकार की एषणा संक्षेप कही अर्थात्—आहार की गवेषणा में एषणा २ ग्रहण करने में एषणा, और ३ परिभोग में एषणा उपधि आदी ४ गवेषणा एषणा, ५ ग्रहण करने में एषणा, और ६ भोगवने में एषणा शैय्या की ७ गवेषणा में एषणा ग्रहण करने में एषणा और ९ भोगने में एषणा, यों नव विधि विशुद्ध पाले ॥ ११ ॥ ऊपर जो गवेषणा ग्रहणा व भोगना में एषणा कही उस में प्रथम गवेषणा में उद्गमन के १६ दोष गृहस्थ से लगे उत्पात के १६ दोष साधु से लगे यों मूल व उत्तर ३२ दोषों का त्याग करे २ ग्रहणा में एषणा के १० दोष गृहस्थ व साधु दोनों मीलकर लगावे उन का वर्जे अनगार पारम गवेषना ४ संयोजनादि चार दोष वर्जे यों ४६ दोष वर्ज कर महानावत साधु विशुद्ध प्रमुक आहार आदि ग्रहण करे इन ४६ दोषों के नाम—गाथा आहाकम्म उद्देसिय, पूइकम्मे मिस्सजाय ॥ ठवणा पहुड भाए पाकर कीय पामिच्च ॥ १ ॥ परियह अभिहडमाबभिन्न मालोहड अच्छीज्जे ॥ अणिसिट्ठ अज्झोयरे सोलस उग्गमन दोसा ॥ २ ॥ अर्थ—१ साधु अर्थ निपजावे वह आधा कर्मी, २ यह [illegible] कोइक्का

सूत्र

कहासु तहेव य ॥ ९ ॥ एयाइ अट्ठ ठाणाइ, परिवज्जित्तु संजए ॥ असावज्ज मिय काले, भास भासिज्ज पन्नव ॥ १० ॥ गवेसणाए गहणेय, परिभोगेसणाय जा ॥

कथा

और यतना से चलने लगे हाथीने साधु को सुंड में पकड कर नीचे डाल दिये तो भी पीछे उन्ते रजोहरण से भूमिका की प्रतिलेखना की इस प्रकार दया पाल साधु को देखकर देवता अपना रूप प्रगट कर साधु को नमस्कार कर चला गया इस प्रकार ईर्या समिति सब साधु पालना चाहिये ॥१॥ दूसरी भाषा समिति कहते हैं जो ज्ञानवान साधु हैं वे भाषा बोलते समय १ क्रोधकारी, २ मानकारी, ३ मायाकारी ४ लोभकारी ५ हास्यकारी, ६ भयकारी ७ अन्य का अपवाद अथवा अपमान वाली और ८ विकथा-निरर्थक बातों इन आठ प्रकार के वचन को वर्जकर पाप रहित मर्यादा युक्त निर्दोष भाषा बोले यह भाषा समिति का कथन हुवा. ॥ ९-१० ॥ इसपर कथा कहते हैं—किसी नगर को परचक्री राजा घेर कर रहा था उस समय अंदर से साधु निकले उन को परचक्री के सुभटोंने पूछा कि अंदर कितनी सेना है ! साधु विचार कर इस प्रकार बोलने लगे कि आंखों देखे सो बोले नहीं और कान से सो देखे नहीं यों सुन साधु को वापसे आनकर छोड दिये इस प्रकार अन्य साधु भी वचन विचार कर बोले यह भाषा समिति पर कथा हुई ॥ ● ॥ अब तीसरी एषणा समिती कहते हैं—एषणा तीन प्रकार की है निर्दोष वस्तु की गवेषणा करने से गवेषणा एषणा

टूंगार्यों उदन कर निपजावे वह उद्देशिक, २ साधु के लिये और अपने लिये अनगार निपजाया, साधु के लिये निपजाया उस की सीत ( दानादि ) अपने लिये निपजाया उस में पश्चात् वह पूति कर्म ३ अपने लिये और साधु के लिये सामिल निपजाया वह मिश्र ४ साधु को ही देवूंगा यों स्थापन कर रखे वह स्थापन, ५ इस साधु के भिक्षा के दिन साधु को अच्छा आहार देने मिष्टान्नों को आगावे वह पाहुड़ ७ अन्धारे स्थान में उजाला कर दे वह प्रकार ८ वस्त्र मोल लाकर दे वह क्रीतगड, ९ उधार लेके दे वह पामिच, १० अदल बदल करदे वह परियट, ११ सन्मुख लादे वह आभिहड, १२ मुद्रा ( छादा ) उघाड कर दे वह भिन्न, १३ ऊपर से नीचे लादे वह मालोहड १४ निबल के हाथ में से छीन कर दे वह अछिन्न, १५ मालिक की आज्ञा बिना दे वह अणिसिठ और १६ साधु आये जान ज्यादा निपजाकर दे वह अज्झोयर, यों सोल उद्गमन दोष गृहस्थ लगावे हैं ॥ १ ॥ गाथा—धाइ दुइ निमित्त, आजीव वणिमग्ग तिगिच्छा कोहमाण माया लोभ, इवंति दसदोसा ॥ १ पुव्वि पच्छा संथव विज्जाय मंत जोगे ॥ मूल कम्म उप्पायणा दोसा हवंति सोलसा ॥ २ ॥ अर्थ— १ दातार के बच्चों को खिला-रमा कर ले सो धाइ २ दूत की तरह समाचार कह कर ले सो दूत दोष, ३ ज्योतिष निमित्त प्रकाश करके वह निमित्त दोष, ४ जाति मना सम्बन्ध मिला के वह आजीविका दोष भिखारी की तरह दीनता— लाचारी कर लेवे वह वणिमग दोष ६ औषध योपचार करके ले वह तिगिच्छा दोष ७ धारणा देकर की क्रोधकर ले वह क्रोध दोष ८ अभिमान कर के वह मान दोष ९ दगाबाजी कर के वह माया दोष

सूत्र

घग्गहिय, भंडगं दुविहं मुणी ॥ गिण्हतो निक्खिवंतो वा, पउंजेज्ज इमं विहिं ॥१३॥ चक्खुसा पडिलेहित्ता पमज्जेज जयंजई ॥ आइए निक्खिवेज्जा वा, दुहओ, वि समिए सया ॥ १४ ॥ उच्चार पासवण खेल, सिंघाणजल्लिय ॥ आहार उवहिं

अर्थ

की याचना करने गया था। जाते वहां देवता के निमित्त से असूझता हो जावे बहुत असर होने पर असूझता पानी ग्रहण करे नहीं यों फिरते २ अपनी लब्धि से देवता को झुकाकर शुद्ध निर्दोष पानी ग्रहण कर लाया तब देवता अपना रूप प्रगट कर नंदीषेण को वंदना नमस्कार कर स्व स्थान गया नंदीषेण का जीव वहां से आयुष्य पूर्ण होने पर चवकर कृष्णजी के पिता वसुदेव हुए ॥ * ॥ अब चौथी आदान निक्षेपना समिति कहते हैं—भंडोपकरण दो प्रकार के कहे हैं—औधिक व उपग्राहिक इस में जो औधिक है सो पडिहारी वस्तु अर्थात् काम कर के गृहस्थ की वस्तु गृहस्थ को दे सके ऐसे पाट पाटले अथवा जिन उपकरणों के नाम शास्त्र में कहा होवे वैसे जैसे पात्र रजोहरणादि वगैरह और उपग्राहिक जो पीछा देने में आवे नहीं सो तथा जिन का नाम शास्त्र में नहीं और जो वर्जनीय भी नहावे जैसे पाटी पूंठा वगैरह इन को प्रयोजन होने पर उठाते दृष्टि से देखे अथवा रजोहरणादि से पूंजे और पीछा रखते भी दृष्टि से देख और रजोहरणादि से पूंजे परन्तु पटका झटका करे नहीं यह चौथी आदान निक्षेपना समिति हुइ ॥ १३-१४ ॥ इस पर कथा कहते है किसी आचार्यने शिष्य को मध्याह्न

भोगेपणा के चार दोष कहते हैं—मनोज्ञ वस्तु का संयोग मिलावे जैसे दूध भातपानी सक्कर लेने जावे यह संयोग दोष २ अतिमात्र अप्रमाण आहार उपरांत आहार करे यह अप्रमाण दोष, ३ मनोज्ञ आहार भोगव कर आहार की तथा दातार की प्रशंसा करे यह इंगाल दोष, और ४ अमनोज्ञ तथा रूखा आहार भोगव कर आहार की तथा दातार की निन्दा करे यह धूम्र दोष यों १६ उद्गमन १६ उत्पातन १० एषणा और ४ परिभोगेषणा के सब ४६ दोष टालकर आहार करे यहां पर कथा कहते हैं—नंदसेन के वासिया बचपन में मरने से मामा के यहां बड़ा हुआ यह कुरूप होने से उस के साथ कोइ भी लग्न करे नहीं इस से पर्वत पर से पड़कर मरने का उसने निश्चय किया यहां किसी साधु का उपदेश सुनने से उसने साधुपना अंगीकार किया बेले २ की तपश्चर्या सहित सब मुनीर को साधु की वैय्यावृत्य में अर्पन कर विचरने लगा एकदा सभा में इन्द्रने नंदीषेण की प्रशंसा की इस पर से एक देवता उन की परीक्षा करने के लिये वृद्ध साधु का रूप बना कर दस्तों की बिमारी से पीड़ित बना हुआ गांव के बाहिर पड़ा नंदीषेण भी ऐसा समाचार सुनकर तत्काल उन के पास आये और चलने की शक्ति नहीं होने से अपने स्कंध पर उठा कर ले चले मार्ग में उस साधु रूप देवताने नंदीषेण का सब शरीर विष्टामय से भर दिया और अपशब्दों, परुष व कठोर प्रहार भी करने लगा परंतु नंदीषेण कुपित नहीं हुआ उस साधु रूप देवता को उपाश्रय में रख कर शरीर की शुद्धि करने के लिये पानी

४० वा दोष—क्षुधादि कारण उत्पन्न हुए बिना आहार करे यह कारण दोष और आहार के त्याग पन्चक्खाण है

सूत्र

देहं, अन्नयावि तहाविहं ॥ १५ ॥ अणावाय मसंलोए ॥ अणोवाए चेव होइ संलोए

अर्थ

में प्रति लेखना किया पान पुनः प्रतिलेखना करने की आज्ञा भी तब शिष्य बोले क्या आप निद्रा वश हुए जागने कि अभी भी अभी प्रतिलेखना कराते हो? तब गुरु मौन रहे, जब इधर शिष्य प्रतिलेखना संभालता था उतने में ही उस में सांपने फुत्कार किया, शिष्य देखकर विस्मित हुआ और गुरु का वचन पर श्रद्धा रखकर कालाकाल शुद्ध उपयोग से प्रतिलेखना करते रहो ॥ ७ ॥ अब पांच वी परिस्थापनीय समिती कहते हैं—१ उच्चार पुरीनीत २ प्रस्रवण-लघुनीत, ३ श्लेष्म खेंखार, ४ सिंघाण नाकका मेल, ५ जल्ल-पसीना, ६ दोषित अथवा अधिक आहार, ७ फूंटे हुए निरुपयोगी वस्त्र पात्रादि उपाधि और ८ मृत साधु का शरीर इत्यादि और नखकेश वगैरह और भी परिठाने योग्य वस्तु होवे उन को यत्ना पूर्वक परिठावे ॥ १५ ॥ अब परिठाने के दश बोल कहते हैं—प्रथम बोल में चौभंगी—१ कोइ मनुष्य आता भी नहीं है और देखता भी नहीं है २ कोइ मनुष्य आता नहीं है और देखता है ३ कोइ आता है और देखता नहीं है और ४ कोइ मनुष्य आता भी है और देखता भी है इन चार में से प्रथम भांगा शुद्ध है अर्थात् जिस स्थान कोइ मनुष्य आता भी न होवे और देखता भी न होवे वहां उच्चार प्रस्रवणादि परिठाना और शेष तीन भांगे अशुद्ध हैं २ जिस स्थान परिठाने से अपना आत्मा की तथा दूसरे के आत्मा की घात न होवे, ३ ऊंच नीच भूमि नहीं होवे परंतु सम भूमि होवे ४ तृण पान

सूत्र

सदाविश्वा ॥ सारंभ समारंभे आरंभेय संहेय य ॥ वेय पवत्तमाणतु, नियत्तेज्ज अयं जए ॥ २३ ॥ ठाणे निसीयणे चेव, तहेव य तुयट्टणे ॥ उल्लंघण पल्लंघण, इंदियाण

अर्थ

बहुत समय लगा तब गुरुजीने पुछा कि इतनी देर क्यों हुइ शिष्यने उत्तर दिया कि मैं इस विचार में था कि वर्षा ऋतु आइ है, अब मेरे पत्रों को खेत में अनाज डाल देंगे तो उस की अच्छी उत्पत्ति होने से वे सुखी होंगे इस विचार से देर लग गइ गुरु ने कहा कि साधु को ऐसा सावद्य विचार नहीं करना चाहिये तब शिष्यने मिथ्या दुष्कृत्य दिया ॥ ७ ॥ दूसरी वचन गुप्ति-१ सत्य वचन गुप्ति, २ असत्य वचन गुप्ति ३ मीश्र वचन गुप्ति और ४ व्यवहार वचन गुप्ति यावत् असत्य वचन व मीश्र वचन गुप्ति अंगीकार करे ॥ २२ ॥ और सारंभ समारंभ व आरंभ से वचन को निवारे + यह दूसरी वचन गुप्ति हुइ ॥ २३ ॥ इस पर कथा कहते हैं गुणवन्त साधुजी विहार करके जा रहे थे मार्ग में चोर मीले जो मार्ग में सर्व दर्शन के लिये आगे आय माता है उन का हमारे समाचार मत कहना साधु कुछ भी बोले बिना आगे गये आगे साधु के कुटुम्बियों थे वे साधु के दर्शन कर सुखी हुए साधुने धर्मोपदेश दिया और वे पीछे गये रास्ते में चोरोंने उन को लूटे और मारने लगे

+ यह मारतो अच्छा यह सारंभ अन्य को मारने के लिये विष शस्त्रादिक की सामग्री मीलाने का वचन कहे सो समारंभ और किसी के प्राण हरे अथवा कठोर वचन बोले सो आरंभ

सूत्र

॥ १९ ॥ सचा तहेव मोसाय सच्चमोसा तहेवया चउत्थी असच्चमोसाय, मणगुत्तीओ चउव्विहा ॥ २० ॥ सारंभ समारंभे, आरंभय तहेवय ॥ मण पवत्तमाणंतु, नियत्तेज्ज जयं जई ॥ २१ ॥ सचा तहेव मोसाय, सच मोसा तहेवय ॥ चउत्थी असच मोसाय, वइगुत्ती

अर्थ

भावेसलना करने लगा ॥ ० ॥ उक्त पांचों समिति का कथन संक्षेप से कहा है इस का विस्तार पूर्वक कथन आचारांग सूत्र के दूसरे श्रुतस्कंध से जानना अब आगे तीनों गुप्ति का कथन अनुक्रम से कहता हूं ॥ १९ ॥ प्रथम मन गुप्ति कहते हैं—मनगुप्ति के चार भेद कहे हैं—१ सत्य मन गुप्ति सो जीवादिक पदार्थ का यथार्थ जिनाज्ञानुसार चिंतवन करे २ असत्यमनगुप्ति—जिनाज्ञा से विपरीत चिंतवन करे, ३ मिश्रमनगुप्ति सो कुच्छ सत्य कुच्छ असत्य यों मिश्र चिंतवन करे, और ४ व्यवहार मन गुप्ति सो ग्राम आया, पर्वत जले, वगैरह सचा भी नहीं और झूठा भी नहीं ऐसा विचार करे इन चारों में से असत्य मन गुप्ति व मिश्र मन गुप्ति कर और मन को सारंभ, समारंभ व आरंभ से निवारे * यह मनगुप्ति का कथन हुवा ॥ २१ ॥ इस पर कथा कहते हैं—कुमन गामक स घु प्याम

* किसी को मारने का विचार करे सो सारंभ किसी को मारने की सामग्री मीलाने का विचार करे सो समारंभ, और पश्चात् प्रयोग से मारे सो आरंभ

घोसे त्ति नामेण, जन्न जयई वेयवी ॥ ४ ॥ अह से तत्थ अणगारे, मासक्खमण पारणे ॥ विजय घोसस्स जन्नमि, भिक्खट्ठा उववट्ठिए ॥ ५ ॥ समुवट्ठिय तहिं सतं जायगा पडिसेहए ॥ न हु दाहामि ते भिक्खं भिक्खू जायाहि अन्नओ ॥६॥ जे वेयविऊ विप्पा जन्नट्ठाय जिइंदिया ॥ जोइसंगविऊ जे य जे य धम्माण पारगा ॥ ७ ॥ जे समत्था समुद्धत्तुं परमप्पाण मेव य ॥ तेसिं अन्नमिणं देयं, भो भिक्खू सव्व कामियं ॥ ८ ॥ सो तत्थ एव पडिसिद्धो, जायगेण महामुणी ॥ न वि रुट्ठो

अर्थ—उस वक्त उस वाणारसी नगरी में वेदों का पाठी विजयघोष नामक ब्राह्मणने वेदानुसार यज्ञ आरंभ किया था ॥ ४ ॥ उस वक्त वे जयघोष नामक अनगार-साधुजी माससमणोपवास के पारने के लिये भिक्षार्थ सावधान हुए वहां विजयघोष ब्राह्मन के यज्ञ पाडे में आकर खडे रहे ॥ ५ ॥ उस यज्ञ पाडे में साधु को समुपस्थित (आये) हुए देखकर विजयघोष विप्र उन मान का तिरस्कार करता हुआ वाचा कि—भो भिक्षुक ! मैं तुम को निश्चय से भिक्षा नहीं दूंगा इस लिये तू यह घर छोडकर अन्य घर याचना कर क्यों कि—यह यज्ञ पाडे में निष्पन्न हुआ आहार तो जो विप्रों वेद के जान हैं यज्ञार्थी हैं, ज्योतिष शास्त्र में प्रवीण हैं, और जो यज्ञ के पारगामी हैं वे अपने आत्मा को और अन्य के आत्मा को संसार समुद्र से उद्धार करने समर्थ होते हैं, ऐसे विप्रों के लिये ही यह षट्रस संयुक्त इच्छा तृप्ति का करनेवाला आहार आदिक है (परंतु अन्य के लिये नहीं है) ॥६ ८॥ उक्त प्रकार से जयघोष मुनि

## ॥ यज्ञ कीय नामक पचविंशतितम मध्ययनम् ॥

माहण कुल संभूओ आसि विप्पो महायसो ॥ जायाई जमजन्नमि जयघोसे त्ति नामओ ॥ १ ॥ इंदियगामनिग्गाही, मग्गगामी, महामुणी ॥ गामाणुगाम रीयंतो पत्तो वाणारसिं पुरिं ॥ २ ॥ वाणारसीए बाहिया, उज्जाणमि मणोरमे ॥ फासुए सेज्ज संथारे, तत्थ वास मुवागए ॥ ३ ॥ अह तेणेव कालेणं पुरीए तत्थ माहणे, ॥ विजय

अर्थ

चौवीसवे अध्ययन में आठ प्रवचन माता के कहे वे तो मात्र ब्राह्मण के होवे इसलिये पच्चीसवे अध्ययन में मात्र ब्राह्मण का कथन करते हैं॥ (वानारसी नगरी के रहवासी ब्राह्मण जात्योत्पन्न, जय घोष और विजय घोष नामक दो भ्राताओं में स जय घोष को साधु की संगती होने से द्रव्य यज्ञ का त्याग कर साधु बन भाव यज्ञ करने प्रवृत्त हुए) ये ब्राह्मण कुलोत्पन्न महा यशवंत जयघोष नामक महामुनि इन्द्रियों के समूह रूप पशुओं के पंच महाव्रत रूप यज्ञ कुंड में निग्रह कर [होम कर] मार्ग से मोक्षमार्ग में प्रवर्तते हुए, द्रव्य से [अपने भाइका उद्धार करने] ग्रामानुग्राम विचरते (निवास करते) हुए वाणारसी नगरी पधारे ॥ १-२ ॥ वाणारसी नगरी के बाहिर मनोरम नामक उद्यान में प्रासुक निर्दोष स्थानक पाट संथारक आदि की याचना कर तप संयम से आत्मा भावते विचरने लगे ॥ ३ ॥

सूत्र

मुहं बूहि जं च धम्माण वा मुहं ॥ १४ ॥ जे समत्था समुद्धत्तु, परमप्पाण मेव य ॥ एयं मे संसय सव्वं, साहु कहसु पुच्छिओ ॥ १५ ॥ अग्गिहोत्त मुहा वेया जन्नट्ठी वेयसा मुहं ॥ नक्खत्ताण मुहं चंदो, धम्माण कासवो मुहं ॥ जहा चंद गहाईया, चिट्ठांति पंजली उडा ॥ वंदमाणा नमंसंता, उत्तमं मणहारिणो

भावार्थ

नक्षत्र का मुख्य धर्म का मुख्य कौन है ? और संसार समुद्र से उद्धार करने समर्थ कौन है यह हमारे मन में संदेह है सो इस का खुलासा आप कृपा करके कहो ॥ १६ ॥ तब जयघोष मुनि बोले कि हे शिष्यो ! ( १ जीव रूपकंड, २ तपरूपी वेदीका, ३ कर्मरूप ईंधन ४ ध्यान रूपी अग्नि, ५ शरीर रूपगार, ६ मनयोग रूप चाटू, ७ शुद्ध भाव तथा जीवदया रूप आहुति इस प्रकार का ) जो अग्निहोत्र है वही वेद का मुख्य है और ऐसा यज्ञ ही वेद में मुख्य है, येही वेद प्रमाण भूत हैं इस प्रकार यज्ञ के अर्थी साधुओं वही यज्ञ के मस्तक हैं नक्षत्रों में मुख्य चन्द्रमा है और धर्म में मुख्य धर्म के प्रवर्तक श्री ऋषभ देवजी तथा श्री महावीर स्वामीजी हैं जिस प्रकार चन्द्रमा के आगे ग्रह नक्षत्र तारायों दोनों हाथ जोड़कर खड़े रहते हैं गुणरतवन करते हैं नम्ररूप हो सेवा करते हैं इस प्रकार सौजन्य प्रीति से मानते हुये रहते हैं वैसे ही आदीनाथजी के तथा महावीर स्वामीजी के आगे चौसठ ही

सूत्र

नवि तुट्ठो नवि रुट्ठो, उत्तमट्ठ गवेसओ ॥ ९ ॥ नन्नट्ठं पाणहेउं वा, नवि निव्वाहणाय वा ॥ तसि विमोक्खणट्ठाए, इमं वयणमब्बवी ॥ १० ॥ नवि जाणसि वेयमुहं, नवि जन्नाणं जं मुहं ॥ नक्खत्ताण मुहं जं च, जं च धम्माण वा मुहं ॥ ११ ॥ जे समत्था समुद्धत्तुं, परमप्पाणमेव य ॥ न ते तुमं वियाणासि, अह जाणासि तो भण ॥ १२ ॥ तस्स अक्खेव पमोक्खं तु, अचयंतो तहिं दिओ ॥ स परिसो पंजली होउं, पुच्छइ तं महामुणिं ॥ १३ ॥ वेयाण च मुहं बूहि, बूहि जन्नाण जं मुहं ॥ नक्खत्ताण

अर्थ

का विजय घोष जिसने तिरस्कार किया वो भी वे मोक्षार्थ के गवेषी मुनि न तो रुष्ट ( क्रोधी ) हुवे और न तुष्ट हुवे; परंतु समभाव से रहे और आहार पानी वस्त्रादि के लाभ के वास्ते नहीं परंतु विजय घोष का उद्धार करने के लिये इस प्रकार बोले—॥ ९ ॥ हे विप्र! वेद में मुख्य कौन है यज्ञ में मुख्य कौन है, नक्षत्र में मुख्य कौन है, और धर्म में मुख्य कौन है उसे तू जानता नहीं है, वैसे ही अपना आत्मा का तथा पर आत्मा का संसार समुद्र से उद्धार करने समर्थ कौन है उसे भी तू जानता नहीं है जो तू जानता हो तो कहे। ॥ ११ १२ ॥ उक्त प्रकार मुनि के वचन सुनकर विजय घोष ब्राह्मन उन मुनि को प्रश्नोत्तर देने असमर्थ होकर उस यज्ञ वाडे में आए हुए सब ब्राह्मनों के साथ दोनों हाथ जोडकर उन मुनि को इस प्रकार पूछने लगा ॥ १३ ॥ अहो साधुजी ! वेदों का मुख्य यज्ञ का मुख्य

कुसल संदिट्ठ त वय बूम माहण ॥ १९ ॥ जो न सज्जइ आगतु पव्वयतो न सोयई ॥ रमइ अज्ज वयणमि, त वय बूम माहण ॥ २० ॥ जायरूव जहा मिट्ठ, निद्धत मल पावग ॥ राग दोस भयाईय त वय बूम माहण ॥ २१ ॥ तवस्सिय

अर्थ स्व परात्मा का तारने योग्य ब्राह्मणों होते हैं उन के लक्षण कहते हैं—हे विप्रो ! केवलज्ञानीयोंने ध्रुव से सौ गन की हुई अग्नि समान जो ब्राह्मणों जगत् में सदैव पूजनीय कहे हैं उनो को मैं भी ब्राह्मण कहता हूं ( उन के लक्षण— ) ॥ १२ ॥ जो आगामि काल में किसी वस्तु की प्राप्ति के लिये सज नहीं

न भूतो न भविष्यति ॥ १ ॥ अर्थ—जो पशुओं का वधकर देवतादि की पूजा करे तो घोर नरक में जावे क्यों कि हिंसा से धर्म न कभी हुआ और न कभी होगा ! ॥ ३ ॥ इसलिये व्यासजी के कहे मुजब करना श्लोक—ज्ञान पालि परिक्षिप्त, ब्रह्मचर्य दयाम्भसि ॥ स्नात्वा तिविमले तीर्थे, पापपंक पहारिणि ॥ ४ ॥ ध्यानाग्नौ जीव कुण्डस्थ दममारुत दीपिते असत् कर्मसमित्क्षेपैरग्निहोत्र कुरुत्तमम् ॥ ५ ॥ कषाय पशुभिर्दुष्टैः, धर्मकामार्थ नाशकैः शम मंत्र हुतैर्यज्ञ, विधेहि विहित बुधैः ॥६॥ अर्थ—ज्ञान रूपी तालाव में दया और ब्रह्मचर्य रूपी पानी है एस तीर्थ में स्नान कर कर्म मल से शुद्ध बन फिर जीव रूपी कुंड में दमरूप पवन से दीपित का ध्यान रूपी अग्नि है उस में असत्कर्म रूपी काष्ठ को डाल कर उत्तम अग्निहोत्र करो, धर्म काम और अर्थ का नाश करने वाले शम रूप मंत्र की आहुती को प्राप्त हुवे ऐसे दुष्ट कषाय रूपी पशुओं से ज्ञानवंतो द्वारा किया हुआ यज्ञ करो अश्वमेधसो-मनरूपी घोडे का, गोमेध सो असत्य वचन का, अजामेध सो इन्द्रियों का और नरमेध सो कामदेव का परोक्ष कुंड की अग्नि में यज्ञ करने से स्वर्ग की प्राप्ति होती है । ४ १ ।

मूल || १७ || अजाणागा जन्नवाई विज्जा माहण सम्पया || गूढा सज्झाए तवसा, भास च्छन्नाइवाग्गिणो || १८ || जो लोए बम्भणो वुत्तो अग्गीव महिओ जहा || सया

अर्थ कर्मो सदा करते है * ||१७|| अब जो ब्राह्मणों कुहाने वाले होते हैं उन का कथन करते हैं जो ब्राह्मणा उक्त प्रकार से वेद के तत्त्व के अजान हो कर यज्ञ करते हैं, और विद्यारूप ब्राह्मन की सम्पदा है उस का भी नहीं जानते है सो यज्ञादि के मोह में मुग्ध बनकर स्वाध्याय तपादि नहीं करते हैं ऐसे ब्राह्मणों ढकी हुइ आग के समान होते हैं अर्थात् जिस प्रकार ढकी हुइ अग्नि बाहिर से शीतल देखाती है परंतु अन्दर से जाज्वल्यमान होती है, वैसे ही व ब्राह्मणों भी ब्राह्मण का वेष धारन कर ऊपर से निष्प्रभा शीतली भूत होते हैं, परंतु अन्दर मे क्रामाग्नि कोधाग्नि कर प्रदीप्त हैं || १८ || अब जो

* ज्योतषी सब ग्रहों मे चन्द्रमा को प्रधान मानते हैं इसलिये चन्द्रमा के दृष्टांत से तीर्थंकरों का गारव दरसाकर उन का मन्त्व उन के मन मे ठसाया है

* श्लोक–यूपं छित्वा पशुन् हत्वा, कृत्वा रुधिर कर्दमम् || यद्येवं गम्यते स्वर्गे, नरके केन गम्यते || १ || अर्थ-यज्ञस्थंभिका छेदन कर पशूओं को घातकर रक्त का कर्दम मचा यदि स्वर्ग मे जाते हो तो फिर नरक मे कौन जावेगा ? || २ || श्लोक देवा पहारव्याजेन यज्ञव्याजेन योऽथवा || घ्नन्ति जन्तुनगतघृणा घोरां ते यान्ति दुर्गतिम || १ || वगैरह पुरुषों का फरमान है कि जो पुरुष घृणा रहित देवता के भेट करने के बहाने से या यज्ञ के मिस से जीवों को मारते हैं वे घोर दुःख मे जाते हैं ||२|| [illegible]

वयइ ... ७, त वय बूम माहण ॥ २४ ॥ चितमत मचित्ता, अप्प व जइवा बहुं॥ न गिण्हइ अदत्त जे, त वय बूम माहण ॥ २५ ॥ दिव्व माणुस तेरिच्छ, जो न सेवइ मेहुण ॥ मणसा काय वक्केण, त वय बूम माहण ॥ २६ ॥ जहा पोम जले जायं, नोव लिप्पइ वारिणा ॥ एव अलित्त कामेहिं, त वय बूम माहण ॥ २७ ॥

अर्थ — के वश हो हसी के वश के वश हो तथा मय के वश हो मृषा (झूठ) बोले नहीं, बोलावे नहीं बोलते को अच्छा जाने नहीं मन से वचन से काया से उन का मैं ब्राह्मण कहता हु ॥ २४ ॥ जो सचित्त—मनुष्य पशु आदी, अचित्त—वस्त्र पात्रादि, तथा सुवर्णादि अल्प—थोडा तथा बहुत ॥ इन की चारी तीन करन तीन जोग से नहीं करे उने ब्राह्मन कहना ॥ २५ ॥ देवता सम्बन्धी मनुष्य सम्बन्धी और तिर्यच सम्बन्धी मैथुन तीन करन तीन जोग से सेवन नहीं करे उस मैं ब्राह्मण कहता हु ॥ २६ ॥ जिस प्रकार पद्म कमल कीचड में उत्पन्न हो पानी में वृद्धि पा कर पुनः कीचड पानी से लिप्त नहीं होता है ऐसे ही जो कामरूपी कर्दम से उत्पन्न हो भोग रूप पानी से वृद्धि पा पुनः कामभोग से लिप्त नहीं होवे है उन ही का मैं ब्राह्मन कहता हु ॥ २७ ॥ जो अचित्त निर्दोष अन्य के लिये बनाया आहार को मात्र कर उस में लोलुप ॥ रहित भोगवने वाले सुवर्णादि द्रव्य के त्यागी कुटुम्बियों का तथा गृहस्थों के

१ द्रव्य से थोडा भाव से बहुत रत्नादि, २ द्रव्य से बहुत भाव से थोडा प्रस्तरादि २ द्रव्य से भी ... भाव से भी बहुत रत्न कम्बलादि और ४ द्रव्य से भी थोडा ... भाव से ही थोडा राख वगैरह

सूत्र

किसं दत अवाचिय मस सोणिय ॥ सुव्वय पत्त निव्वाण, त वय बूम माहण ॥ २२ ॥ तस पाणे वियाणेत्ता, संगहेण य थावरे ॥ जो न हिंसइ तिविहेण, त वयं बूम माहण ॥२३॥ कोहा वा जइ वा हासा, लोहा वा जइ वा भया ॥ मुस न

अर्थ

होते हैं तथा स्वजनादि के स्थानक में आकर आसक्त नहीं होते हैं और जो बीत हुई बात का शोक-पश्चाताप नहीं करते हैं तथा अन्य स्थान में प्रव्रज्या ग्रहण करने में खेदित नहीं होते हैं और तीर्थंकरों के वचन में तथा मार्ग में रमण करते हैं सदैव खुश रहते हैं उन ही को मैं ब्राह्मण कहता हूं ॥ २० ॥ जिस प्रकार सुवर्ण को आग में तपाकर क्षारादि से धोकर उस का मैल दूरकर गेरु आदि औषध चढाने से शोभता है, वैसे ही जो आत्मा रूप सुवर्ण को तप रूप आग में तपकर चारित्र रूप क्षार से धोकर रागद्वेष तथा सातों भय रहित हुवे हैं वे मोक्ष का सुवर्ण समान महा अर्थ पाते हैं उन को मैं ब्राह्मण कहता हूं ॥ २१ ॥ जिनोंने इन्द्रियों का दमन करने द्वादश प्रकार का तप कर अपने शरीर का रक्त मांस सुखा कर शरीर को कृश बना दिया है सुव्रति निर्वाण प्राप्त करने योग्य बने हैं उन को मैं ब्राह्मण कहता हूं ॥ २२ ॥ त्रस बेन्द्रिय आदि त्रस प्राणी को और पृथव्यादि स्थावर प्राणी को संक्षेप में तथा विस्तार से जानकर मन वचन काया के योग कर घात करे नहीं कराते नहीं और करते को

सूत्र

धम्मचरेण यमणी ॥ नाणेण उ मुणी होइ, तवेणं होइ तावसो ॥ ३२ ॥ कम्मुणा बंभणो होइ, कम्मुणा होइ खत्तिओ ॥ वइसो कम्मुणा होइ, सुद्दो हवइ कम्मुणा ॥ ३३ ॥ एए पाउकरे बुद्धे, जेहिं होइ सिणायओ ॥ सव्व कम्म विनिमुक्कं, त वय बूम माहण ॥ ३४ ॥ एए गुण समाउत्ता, जे भवति दिउत्तमा ॥ ते समत्था उ उद्धत्तु, परमप्पाण मेव य ॥ ३५ ॥ एव तु ससए छिन्नी, विजयघोसे य माहणे ॥ समुदाय तय त तु,

अर्थ

ज्ञानाभ्यास से मुनि होते हैं और तपश्चर्या करने से तपस्वी होते हैं ॥ ३२ ॥ ब्रह्मचर्यादि क्रिया करने से ब्राह्मण होते हैं, दुःखी जीवों का रक्षण करने से क्षत्री होते हैं नीतिप्रमाण व्यापार करने से वैश्य होते हैं और कृषी कर्म तथा सेवा चाकरी करने से शूद्र होते हैं ॥ ३३ ॥ यह जो ऊपर उक्त अहिंसादि कथन किया वह सर्वज्ञ तीर्थंकरों का प्रतिपादन किया हुआ है उक्त धर्माराधन कर के ही तीर्थंकर तथा केवलज्ञानी होते हैं और सब कर्मों का क्षयकर मोक्ष प्राप्त करते हैं उन ही को मैं ब्राह्मण कहता हूं ॥ ३४ ॥ हे विजयघोष ! यह पूर्वोक्त प्रकार अहिंसादि गुनकर सहित जो उत्तम ब्राह्मण होते हैं वे ही ब्राह्मण अपनी तथा अन्य की आत्मा का संसार समुद्र से उद्धार करने समर्थ होते हैं ॥ ३५ ॥ इस प्रकार धर्मोपदेश करके जयघोष नामक महाऋषिने विजयघोष ब्राह्मण के संशय का

सूत्र

आलोलुय मुहाजीवी, अणगार अकिंचनं ॥ असंसत्त गिहत्थेसु, त वय बूम माहण ॥ २८ ॥ जहित्ता पुव्व सजोग, नाति संगेय बंधवे ॥ जो न सज्जइ भोगेसु, तं वय बूम माहण ॥२९॥ पसुबंधा सव्ववेया य, जट्ठं च पावकम्मुणा ॥ न तं तायंति दुस्सीलं, कम्माणि बलवंति ह ॥ ३० ॥ नवि मुंडिएण समणो ओंकारेण न बंभणो॥ न मुणी रण्णवासेण कुसचीरेण तावसो ॥ ३१ ॥ समयाए समणो होइ,

अर्थ

सम्य च रहित रहवे उसे मैं ब्राह्मन कहता हूं ॥ २८ ॥ जो पूर्वोक्त-संसार सम्बन्धी संयोग मात पिता स्त्री पुत्र भाईयों ज्ञातीजनो को छोडकर निकले, पुनः उन के भोग (स्नेह) में सक्त (लुब्ध) न होवे उन को मैं ब्राह्मन कहता हूं ॥ २९ ॥ हे विजयघोष! तेरे मान्यता से वेदों है वे सर्व पशुओं के वध [ पात ] के हेतुभूत हैं, वैसे ही यज्ञ का करना भी पाप कर्म के हेतु भूत है इस लिए यह दुराचार है सो आत्मा को त्राण शरण कदापि नहीं होता है परन्तु धर्मार्थ किया पाप मय कर्म का बन्धकर दुर्गति दाता होता है ॥ ३० ॥ हे विजय घोष! मस्तक मुण्डित करने से साधु नहीं होते हैं, ओंकार के उच्चार से ब्राह्मण नहीं होते हैं वनवास करने से मुनि नहीं होते हैं और कुशा के वस्त्र पहनने से तापस नहीं

सूत्र

निक्खमसू दिया ॥ मा ममिहिसि भयावट्टे घोरे संसार सागर ॥ ४० ॥ उवलेवो होइ भोगेसु, अभोगी नोव लिप्पई ॥ भोगी भमइ संसारे ॥ अभोगी विप्प मुच्चई ॥ ४१ ॥ उल्लो सुक्को य दो छूढा, गोलया मट्टिया मया ॥ दो वि आवडिया कुड्डे, जो उल्लो सो तत्थ लग्गइ ॥ ४२ ॥ एवं लग्गंति दुम्मेहा, जे नरा काम लालसा ॥ विरत्ताओ न लग्गंति, जहा से सुक्क गोलए ॥ ४३ ॥ एवं से विजयघोसे जय

अर्थ

नहीं है परंतु तू शीघ्रता से गृह कदाग्रह का त्याग कर दीक्षा धारन कर कि जिस से तू अनंत अनन (परिभ्रम) वाले संसार समुद्र में परिभ्रमण करने से छूट जा गा ॥ ४० ॥ हे विप्र ! कामभोग के सेवन से आत्मा कर्मों कर लिप्त होता है वह संसार में परिभ्रमण करता है और भोग रहित आत्मा कर्मों से निर्लेप होता है वह संसार से मुक्त होता है ॥ ४१ ॥ जिस प्रकार आला और सूका दोनों मट्टी के गोले का भींत में फेंकने से जो आला गोला होता है वह भींत को चोंट जाता है इस प्रकार जो हुए बाद कामभोग के लम्पटी जीव होते हैं वे पाप उपार्जन कर संसार रूपी भींत को चोंटे रहते हैं और जो सूका गोला होता है वह तत्काल खिसक पड़ता है एस जो कामभोग से विरक्त होते हैं वे संसार रूपी भींत को चेंटते नहीं है परंतु मोक्ष चले जाते हैं ॥ ४२-४३ ॥ इस प्रकार श्रवणकर विजयघोष

मूल

जयघोस महामुणि ॥ ३६ ॥ तुट्ठे य विजयघोसे इणं मुदाहु कयजली ॥ माहणत्त जहाभूय सुट्ठु मे उवदसियं ॥ ३७ ॥ तुब्भे जइया जन्नाण, तुब्भे वेयविऊ–विऊ ॥ जोइसंगविऊ तुब्भे तुब्भे धम्माण पारगा ॥ ३८ ॥ तुब्भे समत्था उद्धत्तु, परमप्पाण मेवय ॥ तमणुग्गह करेहम्ह, भिक्खेण भिक्खु उत्तमा ॥ ३९ ॥ न कज्ज मज्झ भिक्खेण, खिप्प

अर्थ

छेदन किया संशय का निवारन होने से विजय घोष ब्राह्मनने जयघोष मुनि के वचन सत्यमान कर हृदय में श्रद्धान किया –धारन किये इन जयघोष महामुनि के वचनों से विजय घोष ब्राह्मन संतुष्ट हुआ और दोनों हाथ जोडकर यों बोला–अहो मुनि ! जिस प्रकार ब्राह्मन के लक्षण होते हैं उस ही प्रकार आपने मुझे सत्य कहे–बहुत ही अच्छे कहे ॥ ३६–३७ ॥ अहो मुनि ! आप ही सचे यज्ञ के करने वाले हो आप ही सचे वेद के जानने वाले हो, आप ही ज्योतिष शास्त्र में प्रवीन हो और आप ही सत्य धर्म के पारगामी हो ॥ ३८ ॥ आप ही अपना आत्मा का तथा अन्य के आत्मा का उद्धार करने समर्थ हो इस लिये अहो सब भिक्षुओं में उत्तम भिक्षु ! आप हमारे यहां से भिक्षा ग्रहण कर हमारे पर उपकार करो ॥ ३९ ॥ यह जयघोष [illegible]

## ॥ सामाचारी नामकं षड्विंशतितम मध्ययनम् ॥

सूत्र

सामायारिं पवक्खामि, सव्व दुक्खविमोक्खणिं ॥ ज चरित्ताण निग्गया, तिण्णा ससार सागर ॥१॥ पढमा आवस्सिया नाम, बिइया य निसीहिया ॥ आपुच्छणा य तइया, चउत्थी पडिपुच्छणा ॥ २ ॥ पचमा छदणा नाम, इच्छाकारो य छट्ठओ ॥ सत्तमो मिच्छकारो उ तहक्कारो य अट्ठमो ॥ ३ ॥ अब्भुट्ठाण च नवम, दसमी उवसपदा ॥ एसा दसगा साहूण, सामायारी पवेइया ॥ ४ ॥ गमणे आवस्सिय

अर्थ

पचीसवे अध्ययन में भाव ब्राह्मण के गुण का वर्णन किया, भाव ब्राह्मण साधु समाचारीवाले होते हैं इस लिये छब्बीसवे अध्ययन में दस समाचारी कहते हैं श्री सुधर्मा स्वामी कहते हैं कि—हे जम्बू ! जिन समाचारी का समाचरन कर साधुओं ससार समुद्र से तीरे हैं वे सब दुःख से मुक्त करनेवाली दसविधि समाचारी मैं तुझे कहता हूं ॥ १ ॥ उन दश समाचारी के नाम—१ आवश्यकी, २ निषेधकी ३ आपृच्छना, ४ प्रतिपृच्छना, ५ छंदना, ६ इच्छाकार ७ मिथ्याकार, ८ तहाविकार, ९ अभ्युत्थना, और १० उपसम्पदा यह दश प्रकार की साधु की समाचारी जानना ॥ २-४ ॥ अब इन दशों का अर्थ कहते हैं—१ उपाश्रय आदि स्थान में रहे हुवे साधु को बाहिर जावे आवश्यकी २ शब्दोच्चार करना अर्थात्

घोसस्स अंतिए ॥ अणगारस्स निक्खतो, धम्म सोच्चा अणुत्तरं ॥ ४४ ॥ खवित्ता पुव्वकम्माइं, संजमेण तवेण य ॥ जयघोस विजयघोसा, सिद्धिं पत्ता अणुत्तरं ॥४५॥ त्तिबेमि ॥ जन्नइज्जं पणवीसं अज्झयणं सम्मत्तं ॥ २५ ॥ • • •

ब्राह्मणने जयघोष नामक महा मुनि के पास अहिंसादि उत्तम धर्म (दीक्षा) अंगीकार किया ॥ ४४ ॥ फिर दोनों महात्मा सम्यक् प्रकार तप संयम का पालन स्थान कर कर्मों का क्षय कर जयघोष विजय घोष दोनों ही मोक्ष पधारे; अनंत अनुत्तर सुख को प्राप्त किया यों सुधर्मा स्वामीने जम्बू स्वामी से कहा इति जयघोष विजयघोष का पचीसवा अध्ययन समाप्त हुआ ॥ २५ ॥

प टलाइचा, द

इह ॥ इच्छ निआइउ नत ! वेयावच्चे व सज्झाए ॥ ९ ॥ वेयावच्च निउत्तेण, कायव्व अगिलायओ ॥ सज्झाए वा निउत्तेण, सव्व दुक्खविमोक्खणे ॥ १० ॥

अर्थ

उपसम्पदा नामक समाचारी है उस का विशेष स्वरूप दर्शाते हुवे साधु का दिन का आचार रात्रि का आचार का सब कर्तव्य का सक्षेप में वर्णन करते हैं—दिन का चार भाग करना उसे चार महर कहते हैं उस में प्रथम महर है उस के भी चार भाग करना (सब दिन ३२ घडी का होता है उस का चौथा भाग आठ घडी का एक महर गिना जाता है और उस का चौथा भाग दो घडी का महूर्त गिना जाता है अढाइ (२॥) घडी का पंटा होता है) इस लिये सूर्योदय से एक मुहूर्त दिन आवे उतने में वस्त्राप-करण की प्रतिलेखना करना, फिर गुरुआदि को वदना नमस्कार कर दोनों हाथ जोड पूछे कि—अहो भगवन् ! मैंने प्रतिलेखना तो की है अब मैं वैयावच्च और स्वाध्याय इन दोनों कार्य में से कौनसा कार्य करूं ? ॥ ८-९ ॥ तब गुरु कहे कि—हे वत्स ! तुम वैयावच्च करो तो वह गुरु आज्ञा प्रमान कर किंचित ही खेदित नहीं होता हुवा उत्साह पूर्वक वैयावच्च करे, और जो गुरु स्वाध्याय करने की आज्ञा देवे तो सब दुःख से मुक्त करनेवाली स्वाध्याय-सज्झाय करे ॥ १० ॥

सूत्र

कुज्जा, ठाणे कुज्जा निसीहियं ॥ आपुच्छणा सय करण परकरणे पडिपुच्छणा ॥५॥ छंदणा दव्वजाएणं, इच्छाकारोय सारण ॥ मिच्छाकाराय निंदाए, तहक्कारो पडिस्सुए ॥ ६ ॥ अब्भुट्ठाण गुरुपूया, अच्छणे उवसंपया ॥ एवं दुपंच संजुत्ता, सामायारी पवेदिता ॥ ७ ॥ पुव्विल्लंमि चउब्भाए, आइच्चंमि समुट्ठिए ॥ भंडय

अर्थ

मैं अवश्य कार्य है उस के लिये जाता हूं २ उपाश्रय में पीछे प्रवेश करती वक्त निस्सीही २ सन्दाचार करना अर्थात् जिस कार्य के लिए गया था उस से निवर्ता हूं ३ अपन को जो कोई कार्य करना हो वह गुरु आदि को पूछकर करना ४ दूसरे साधु का काम करने का हो सो भी गुरुआदि जेष्ठ को पूछके करना ५ आहार प्रमुख जो कोई वस्तु लाया हो उस से गुरुआदि की आमंत्रणा करना ६ अपनी इच्छा जिस कार्य करने की हो वह गुरुआदि को दर्शानी गुरुआदि की सलाह लेनी तथा अन्य के पास किसी भी प्रकार का कार्य करना हो सो कहे कि-आप की इच्छा हो तो यह कार्य करना ७ किसी प्रकार का अयोग्य कार्य अपने से बना हो तो उस का पश्चात्ताप पूर्वक मिच्छा मे दुक्कडं देना अर्थात् यह कार्य मैंने खराब किया ८ गुरुआदि जेष्ठ जो वचन कहे—आज्ञा दे उसे शक्ति प्रमाण तथास्तु करना, ९ गुरुआदि जब आवे जावे तब खडा होना उन की सेवा भक्ति में तत्पर रहना और १० ज्ञानादि गुण की प्राप्ति के लिये गुरु के पास सदैव रहना तथा अन्य गच्छ के आचार्यादि के पास भी संनिम्प ज्ञानादि गुण ग्रहण करना यह पांच पांच अर्थात् दश समाचारी तीर्थंकरोंने कही है ॥५-७॥ अब दक्षिणी को

पडिलेहित्ता वंदित्ता य गुरु तओ ॥ ८ ॥ पुच्छिज्ज पंजलिउडो किं कायव्वं मए इह ॥ इच्छं निओइउं भंते ! वेयावच्चे व सज्झाए ॥ ९ ॥ वेयावच्चे निउत्तेण, कायव्वं अगिलायओ ॥ सज्झाए वा निउत्तेण, सव्व दुक्खविमोक्खणे ॥ १० ॥

उपसम्पदा नामक समाचारी है उस का विशेष स्वरूप दर्शाते हुवे साधु का दिन का आचार रात्रि का आचार का तथा कर्तव्य का संक्षेप में वर्णन करते हैं—दिन का चार भाग करना उसे चार प्रहर कहते हैं उस में प्रथम प्रहर है उस के भी चार भाग करना (सब दिन ३२ घडी का होता है उस का चौथा भाग आठ घडी का एक प्रहर गिना जाता है और उस का चौथा भाग दो घडी का महूर्त गिना जाता है अढाइ (२॥) घडी का घंटा होता है) इस लिये सूर्योदय से एक मुहूर्त दिन आवे उतने में वस्त्रोपकरण की प्रतिलेखना करना, फिर गुरुआदि को वन्दना नमस्कार कर दोनों हाथ जोड पूछे कि–अहो भगवन् ! मैंने प्रतिलेखना तो की है अब मैं वैयावच्च और स्वाध्याय इन दोनों कार्य में से कौनसा कार्य करूं ? ॥ ८-९ ॥ तब गुरु कहे कि—हे वत्स ! तुम वैयावच्च करो तो वह गुरु आज्ञा प्रमाण कर किंचित ही खेदित नहीं होता हुवा उत्साह पूर्वक वैयावच्च करे और जो गुरु स्वाध्याय करने की आज्ञा देवे तो सब दुःख से मुक्त करनेवाली स्वाध्याय सज्झाय करे ॥ १० ॥ अब दिन के चारों भाग का

सूत्र — सपरर्स णं पक्खेण य दुअंगुलं ॥ वड्ढए हायए वावि, मासेणं चउरंगुलं ॥ १४ ॥

अर्थ — पूर्णिमा से हरेक महिने में कृष्ण प्रतिपदा [ एकम ] से सात दिन में एक अंगुल छाया बढ़ता है पंद्रे दिन में दो अंगुल छाया घटता है और महिने में चार अंगुल छाया घटती है, यों घगते २ चेत सुदी पूर्णिमा को तीन पांव छाया की पोरषी होती है और आषाढ महिने में दो पांव छाया की पोरषी होती है फिर सूर्य का पलटा होता है इस लिये आषाढ सुदी पूर्णिमा से सात दिन में एक अंगुल छाया बढ़ाना पंद्रे दिन में दो अंगुल छाया बढ़ाना और महिने में चार अंगुल छाया बढ़ाना यों आश्विन सुदी पूर्णिमा का तीन पांव छाया हो जाती है और पोष सुदी पूर्णिमा को चार पांव छाया हो जाती है इस प्रकार पांव से पोरषी का माप जानना और जो हाथ के वेंत से मापना हो तो दो वेंत का पांव होने से आधा पांव का वेंत होता है इस लिये सब हिसाब आधा गिनना अर्थात् आषाढ महिने में वेंत की एक वेंत पूरी छाया होवे तब पोरषी दिन आता है, फिर सात दिन में आधा अंगुल, पंदर दिन में पूरा अंगुल और महिने में दो २ अंगुल छाया की वृद्धि करते २ पोष महिने तक दो वेंत छाया की पोरषी होती है फिर पक्ष में एक अंगुल और महिने में दो अंगुल घटते २ आषाढ महिने तक एक वेंत छाया की पोरषी होती है पोरिसीयों की गिनती इस प्रकार होती है सूर्य की तरफ पुठ कर खड़ा रहे जहां तक इस शरीर की छाया वहां लग के पांव के माप में सात की वृद्धि कर एकसो बीस का भाग देने से जितने पावे उतनी घड़ी दिन दो प्रहर तक, आधा और दो प्रहर बाद रहा जानना ॥ १८ ॥ अब दिन की तथा रात्रि की घड़ी के प्रमाण

दिवसस्स चउरो भागे, भिक्खू कुज्जा वियक्खणो ॥ तओ उत्तरगुणे कुज्जा, दिण भागेसु चउसु वि ॥ ११ ॥ पढम पोरिसि सज्झायं, बीय झाण झियायई ॥ तइयाए भिक्खायरियं, पुणो चउत्थीइ सज्झाय ॥ १२ ॥ आसाढे मासे दुपया, पोसे मासे चउप्पया ॥ चित्तासोएसु मासेसु, तिप्पया हवइ पोरिसी ॥ १३ ॥ अगुल

संक्षेप में कथन करते हैं—दिन के प्रथम प्रहर में शास्त्र की स्वाध्याय करे दूसरे प्रहर में अर्थ चिन्तवन रूप ध्यान करे तीसरे प्रहर में गौचरी (आहार आदि की याचना) करे, और चौथे प्रहर में फिर स्वाध्याय करे ॥ १२ ॥ प्रथम के दो प्रहर दिन आये वहां तक उत्तर तरफ मुख रखकर और पीछे के दो प्रहर में दक्षिण दिशा तरफ मुख रखकर सूर्य के ताप (धूप) में खड़ा रहकर फिर दाहिने (जीमने) गोडे का भाग खड़ा कर घुटने पर तर्जनी अंगुली लगावे उस की छांय जमीन पर जिस स्थान पड़े वहां से पांव की छांय को मापे आषाढ महिने में दो पांव प्रथम की और पीछे की छाया हो तब प्रहर दिन आया अथवा रहा जानना पोष महिने में चार पांव छाया आवे तथा रहे तब प्रहर दिन आया अथवा रहा जानना और चैत्र तथा आश्विन महिने में तीन पांव छाया हो तब प्रहर दिन आया तथा रहा समझना ॥ १३ ॥ अब बाकी के बीच के आठ महिने में प्रहरसी का प्रमाण कहते हैं पोष एक

* इस चारों प्रहर के मध्य में वैयावच्च करने का काम होवे तो सब काम छोड प्रथम उस करे. यह कथन नवमी गाथा के सम्बन्ध से कहा है

| गामेकी महुरसी पांव प्रमान | आषाढ | श्रावण | भाद्रव | अश्विन | कार्तिक | मृगशिर | पौष | महा | फाल्गुन | चैत्र | वैशाख | जेठ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | पा अं | पा अं | पा अं | पा अं | पा अं | पा अं | पा अं | पा अं | पा अं, | पा अं | पा अं | पा अं |
| कृष्ण सप्तमी | २ ९ | २ ७ | ३ १ | ३-९ | ३ ९ | ४ ३ | ४ ७ | ४ २ | ४ ३ | ३ ११ | ३-७ | ३-२ |
| अमावस्या | २ ८ | २-८ | ३ २ | ३ ८ | ३ १ | ४ ४ | ४ ८ | ४ ८ | ४ २ | ३ १० | ३ ६ | ३ |
| शुक्ल सप्तमी | २-७ | २ २ | ३-३ | ३-७ | ३ ११ | ४ ५ | ४ २ | ४-७ | ४ १ | ३ ९ | ३ ५ | २ ११ |
| पूर्णिमा | २ ६ | २ १० | ३ ४ | ३-८ | ४ | ४ ३ | ४ १० | ४ ३ | ४ | ३ ८ | ३ ४ | २ १० |

आसाढ बहुल पक्खे भद्दवए कत्तिए य पोसे य ॥ फग्गुण वइसाहेसु य, बोद्धव्वा ओमरत्ताओ ॥ १५ ॥ जट्ठामूले आसाढ सावणे, छहिं अंगुलेहिं पडिलेहा ॥ अट्ठहिं

अब कौन से महीने में तिथी घटती तथा वृद्धिपाती है सो कहते हैं—१ अषाढ २ भाद्रव, ३ कार्तिक ४ पौष, ५ फाल्गुन, और ६ वैशाख इन छ महिने के कृष्ण पक्ष में तीथी घटती है, अर्थात् यह ६ महिने २९ दिन के होते हैं इस सिवाय—१ श्रावण, २ आश्विन ३ मृगशिर ४ महा ५ चैत, और ६ जेठ, यह ६ महिने पूर्ण ३० दिन के होते हैं अर्थात् एक महिना गुणतीसा और एक महीना तीसा होता है ॥ १५ ॥ अब पौन पोरसी का प्रमान बताते हैं—१ जेठ, २ अषाढ, और ३ श्रावण इन तीन महिने का जो महरसी का प्रमाण ऊपर कहा है उस पाँव पर छ अंगुल अधिक करने से पौन पोरसी का

अर्थ — का, । जो नक्षत्र रा  को पू  कर  है उन का आकाश में चार भाग करना एक नक्षत्र आकाश में पाये भाग में आवे तब प्रहर रात्री आई जानना आकाश के मध्य में आवे तब आधी रात्रि आई जानना तीसरे भाग में आवे तब प्रहर रात्रि रहि जानना और उस नक्षत्र के अस्त होने से रात्रि पूर्ण होता है अब जो नक्षत्र जिस २ महीने की रात्रि को पूर्ण करते हैं उन के नाम चंद्र प्रज्ञप्ति सूत्र नुसार कहते हैं—१ श्रावण महिने की प्रतिपदा से पन्दरह दिन तक उत्तराषाढा नक्षत्र, फिर सात दिन अभीच नक्षत्र, फिर आठ दिन धनिष्ठा नक्षत्र और श्रवण शुक्ल पूर्णिमा को धनिष्ठा नक्षत्र रात्रि पूर्ण करता है २ भाद्रव प्रतिपदा से १४ दिन धनिष्ठा सात दिन शतभिषा, आठ दिन पूर्व भाद्रपद और पूर्णिमा के दिन उत्तर भाद्रपद नक्षत्र रात्रि पूर्ण करता है ३ आश्विन महिने की प्रतिपदा से चौदह दिन तक उत्तराभाद्रपद, पन्दरे दिन रेवती, और पूर्णिमा के दिन अश्विनी नक्षत्र रात्री पूर्ण करता है ४ कार्तिक महिने की प्रतिपदा से १४ दिन अश्विनी, १५ दिन भरनी, और पूर्णिमा के दिन कृत्तिका नक्षत्र रात्रि पूर्ण करता है ५ मृगशिर महिने की प्रतिपदा से १४ दिन कृत्तिका, १५ दिन रोहिणी और पूर्णिमा के दिन मृगशिर नक्षत्र रात्रि पूर्ण करता है ६ पौष महिने की प्रतिपदा के १४ दिन मृगशिर आठ दिन आर्द्रा सात दिन पुनर्वसु और पूर्णिमा को पुष्य नक्षत्र रात्रि पूर्ण करता है ७ महा महिने की प्रतिपदा से १४ दिन तक पुष्य नक्षत्र, १५ दिन अश्लेषा नक्षत्र, और पूर्णिमा के दिन मघा नक्षत्र रात्रि पूर्ण करता है ८ फाल्गुन महिने की प्रतिपदा से १४ दिन मघा,

मूल

पीपतयमि, तइए दस अट्ठहिं चउत्थे ॥ १६ ॥ रत्तिं पि चउरो भागे, कुज्जा भिक्खू वियक्खणो ॥ तओ उत्तरगुणे कुज्जा राइभाएसु चउसुवि ॥ १७ ॥ पढम पोरिसि सज्झायं, बीतिय झाण झियायई ॥ तइयाए निद्दमोक्खंतु चउत्थी भुज्जो वि सज्झाय ॥१८॥ ज नेइ जयारत्ति, नक्खत्त तमि नभचउब्भाए॥सपत्ते वि

अर्थ

प्रमाण होता है वैसे ही–१ भाद्रव, २ आश्विन और कार्तिक इन तीन महिने में उक्त जो पोरषी का प्रमाण कहा है उस पर आठ अंगुल अधिक बढाने से पौन पोरषी का प्रमाण होता है, वैसे ही -१ मृगशर २ पोष, और ३ महा इन तीन महीने का पोरषी का जो ऊपर प्रमाण कहा है उस पर दश अंगुल की वृद्धि करने से पौन पोरषी का प्रमाण होता है वैसे ही–१फाल्गुन २ चैत और ३ वैशाख इन तीन महीने में जो पोरषी की छाया का प्रमाण कहा है उस पर आठ अंगुल वृद्धि करने से पौन पोरषी का प्रमाण होता है, इस प्रकार एक महिने में प्रथम पांवों का जो प्रमाण कहा है उस पर उक्त प्रमाण अंगुल की वृद्धि करने से पौन पोरसी का प्रमाण होता है ॥ पोरसी दिन आवे तब पात्र की प्रति लेखना करना ॥ यह दिन का कर्तव्य संक्षेप में कहा ॥ १६ ॥ अब रात्रि का कर्तव्य कहते हैं ॥ विचक्षण साधु रात्रि के भी चार भाग कर फिर उन चारों भागों में पृथक्कर उत्तर गुन का कर्तव्य करे ॥ १७ ॥ रात्रि के प्रथम प्रहर में स्वाध्याय करे दूसरे प्रहर में ध्यान धरे, तीसरे प्रहर में निन्द्रा मुक्त होवे, और चौथे प्रहर में पुनःस्वाध्याय करे ॥ १८ ॥ अब रात्रि का प्रहरसी का मान किस प्रकार जानना सो कहते

अर्थ

है—जिस काल में जो नक्षत्र रात्रि को पूर्ण करते हों उन का आकाश में चार भाग करना जब नक्षत्र आकाश के पाये भाग में आवे तब प्रहर रात्री आई जानना आकाश के मध्य में आवे तब आधी रात्रि आई जानना तीसरे भाग में आवे तब प्रहर रात्रि रही जानना और उस नक्षत्र के अस्त होने से रात्रि पूर्ण होता है अब जो नक्षत्र जितने महीने की रात्रि को पूर्ण करते हैं उन के नाम सोह गमाँति सूत्र द्वारा कहते हैं—१ श्रावण महिने का प्रतिपदा से चउदह दिन तक उत्तराषाढा नक्षत्र, फिर सात दिन अभिजित नक्षत्र, फिर आठ दिन धनिष्ठा नक्षत्र और श्रवण शुक्ल पूर्णिमा को धनिष्ठा नक्षत्र रात्रि पूर्ण करता है २ भाद्रवा प्रतिपदा से १४ दिन धनिष्ठा, सात दिन शतभिषा, आठ दिन पूर्व भाद्रपद और पूर्णिमा के दिन उत्तर भाद्रपद नक्षत्र रात्रि पूर्ण करता है ३ आश्विन महिने की प्रतिपदा से चौदह दिन तक उत्तराभाद्रपद, पन्दरे दिन रेवती, और पूर्णिमा के दिन अश्विनी नक्षत्र रात्री पूर्ण करता है ४ कार्तिक महिने की प्रतिपदा से १४ दिन अश्विनी, १५ दिन भरनी, और पूर्णिमा के दिन कृत्तिका नक्षत्र रात्रि पूर्ण करता है ५ मृगशिर महिने की प्रतिपदा से १४ दिन कृत्तिका, १५ दिन रोहिणी और पूर्णिमा के दिन मृगशिर नक्षत्र रात्रि पूर्ण करता है ६ पोष महिने की प्रतिपदा से १४ दिन मृगशिर आठ दिन आर्द्रा, सात दिन पुनर्वसु और पूर्णिमा को पुष्य नक्षत्र रात्रि पूर्ण करता है ७ महा महिने की प्रतिपदा से १४ दिन तक पुष्य नक्षत्र, १५ दिन अश्लेषा नक्षत्र, और पूर्णिमा के दिन मघा नक्षत्र रात्रि पूर्ण करता है. ८ फाल्गुन महिने की प्रतिपदा से १४ दिन मघा,

मायण पडिलेहए ॥ २१ ॥ मुहपत्तिं पडिलेहित्ता पडिलेहिज्ज गोच्छगं ॥ गोच्छग लइयगुलिओ, वत्थाइ पडिलेहए ॥ २३ ॥ उड्ढं थिरं अतुरियं, पुव्वं ता वत्थ मेव पडिलेहे ॥ तो बिइयं पप्फोडे, तइयं च पुणो पमज्जिज्ज ॥ २४ ॥ अणच्चाविय

अर्थ

काल स निवृत्ति पाकर पौरषी के चौथे भाग में गुरु को वंदना करके सर्व दुःख से मुक्त करनेवाली स्वाध्याय करे ॥ २२ ॥ पौरषी के चौथे भाग में पोन पौरषी निवृते बाद गुरु को नमस्कार करके स्वाध्याय के काल स निवृत्त हो पात्रादि भाजन की प्रतिलेखना करे ॥ २३ ॥ अब वस्त्र की पडिलेहना क ने की विधी कहते हैं—सब पडिलेहना के पचीस प्रकार कहे हैं उस में १२ तो प्रशस्त ( अच्छे ) हैं और तरह अप्रशस्त ( खराब ) हैं जिस में से प्रथम बारा प्रशस्त पडिलेहना कहते हैं—१ जमीन से वस्त्र ऊंचा रखे, २ मजबूत पकडे, ३ शीघ्रता नहीं कर ४ आदि से अन्त तक वस्त्रादि का सर्व विभाग सूक्ष्म दृष्टि से देखे यह प्रथम चार पडिलेहना हुई से दखो की कही जो दृष्टी देखत जीव की सं।। पडे तो—५ वस्त्र को थोडासा खंखेरे ( झटके ) ( यह दूसरी खंखेरने की पडिलेहना ) जो खंखेरते भी जीव न टले तो ६ गुच्छकादि से वस्त्रादि का प्रमार्जे [ यह तीसरी ] यह पडिलेहना प्रशस्त जानना ॥ २४ ॥ और भी छ प्रशस्त पडिलेहना कहते हैं—१ वस्त्र को तथा शरीर को नचावे नहीं ८ वस्त्र को मरोडे नहीं, ९ वस्त्रादि कुछ भी बिना पडिलेहना नहीं रखे, १० वस्त्रादि का ऊपर छप्परादि से नीचे

रमओ सज्झाय पओसकालम्मि ॥ १९ ॥ तम्मेव य नक्खत्ते, गयण चउब्भाग साव सेसंमि ॥ वेरत्तिय वि कालं पडिलेहित्ता मुणी कुज्जा ॥ २० ॥ पच्छिल्लंमि चउब्भाए पडिलेहित्ताण भंडयं ॥ गुरु वंदित्तु सज्झायं, कुज्जा दुक्खविमोक्खणं ॥ २१ ॥ पोरिसीए चउब्भाए वंदित्ताण तओ गुरु ॥ अपडिक्कमित्ता कालस्स,

१५ दिन पूर्वाफाल्गुनी और पूर्णिमा को उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र रात्रि पूर्ण करता है ९ चैत्र महिने की प्रतिपदा से १४ दिन उत्तराफाल्गुनी १० दिन हस्त और पूर्णिमा के दिन चित्रा नक्षत्र रात्रि पूर्ण करता है १ वैशाख महिने की प्रतिपदा से १४ दिन चित्रा, १० दिन स्वाति और पूर्णिमा को विशाखा नक्षत्र रात्रि पूर्ण करता है ११ ज्येष्ठ महिने की प्रतिपदा से १४ दिन विशाखा, १५ दिन अनुराधा और पूर्णिमा को ज्येष्ठा नक्षत्र रात्रि पूर्ण करता है और १२ अषाढ महिने की प्रतिपदा से १४ दिन ज्येष्ठा नक्षत्र, ७ दिन मूल नक्षत्र ८ दिन पूर्वाषाढा और पूर्णिमा को उत्तराषाढा नक्षत्र रात्रि पूर्ण करता है यों बारह महिने में रात्रि का प्रमाण मानना ॥१९॥ और उक्त नक्षत्रों आकाश के तीन भाग पूर्ण कर चौथा भाग में आवे तब प्रहर रात्रि रहे और उसके भी चौथे भाग में जाय तब दो घड़ी रात्रि रही जानना उस काल की प्रतिलेखना कर साधु प्रतिक्रमणादि क्रिया करे ॥२०॥ अब दिन का कृत्य विस्तार से कहते हैं—दिन के प्रथम प्रहर के प्रथम चौथे भाग में ( सूर्योदय से दो घड़ी तक ) वस्त्रादि उपकरणों की प्रति लेखना करे फिर गुरु महाराज को वन्दना नमस्कार करे स्वाध्याय करे ॥ २१ ॥ पौन पोरसी हुए बाद स्वाध्याय के

सूत्र घुणा ॥ 'कुणइ पमाजि पमाय, सकिय गणणोवग कुज्जा ॥ २७ ॥ अणूणाइरित्त पडिलेहा, अविवच्चासा तहेवय ॥ पढम पय पसत्थ, सेसाणिय अप्पसत्थाणि

अर्थ रखकर पडिलेहना करे (१) एक वस्त्र-दोनों घने दोनों हाथ के मध्य वस्त्र पडिलेहना करे, यह छ ही प्रकार की पडिलेहना अप्रशस्त (खराब) कहा है ॥ २७ ॥ और भी सात प्रकार की अप्रशस्त पडिलेहना कहते हैं—१ वस्त्र मजबूत नहीं पकडे ८ वस्त्र लम्बा रखकर पडिलेहना करे, ९ वस्त्र को धरती के साथ रगडे १० एक ही वक्त में सब वस्त्र दृष्टि में देखे ११ पडिलेहना करते वस्त्र को तथा शरीर को हलावे १२ पांच प्रकार के प्रमाद सहित पडिलेहना करे और १३ बारा प्रकार की जो प्रशस्त प्रतिलेहना कही है उस की गिनती करते हुवे भूले यह तेरे प्रकार की अप्रशस्त प्रतिलेखना जानना यों पूर्वोक्त १२ प्रशस्त और १३ अप्रशस्त दोनों मिलकर २५ प्रकार की पडिलेहना जानना ॥ २७ ॥ अप डिलेहना के आठ भांग कहते हैं—पडिलेहना की विधी—१ कमी नहीं करे, ज्यादा नहीं करे विपरीत नहीं करे २ कमी नहीं करे ज्यादा नहीं करे परंतु विपरीत करे, ३ कमी करे ज्यादा करे परंतु विपरीत नहीं करे, ४ कमी नहीं करे ज्यादा करे और विपरीत करे, कमी करे ज्यादा नहीं करे, विपरीत नहीं करे ६ कमी करे ज्यादा नहीं करे विपरीत करे ७ कमी करे, ज्यादा करे, विपरीत नहीं करे और ८ कमी करे, ज्यादा करे विपरीत करे इन आठ भांगों में प्रथम भांगा प्रशस्त (अच्छा) बाकी सात भांगे

